# पं. गिरिधर शर्मा 'नवरत्न' : व्यक्तित्व और कृतित्व

सम्पादक

नन्द चतुर्वेदी




राजस्थान साहित्य अकादमी, उदयपुर

प्रथम संस्करण : 1985 ई

मूल्य : चवालीस रुपये

मुद्रक : मुद्रायन,
सुन्दरवास, उदयपुर–313001

प्रकाशक : राजस्थान साहित्य अकादमी,
हिरन मगरी, सेक्टर 4,
उदयपुर–313001

---

Pt Giridhar Sharma Navratna , 'Vyaktitva Aur Kratitva'
Edited by,—Nand Chaturvedi    Rs 44/- only

# हमारे पुरोधा

प गिरिधर शर्मा 'नवरत्न' का द्विवेदीयुगीन साहित्यकारो मे बडे ग्रादर के साथ स्मरण किया जाता है वे राजस्थान के झालरापाटन के निवासी थे ग्राचार्य रामचद्र शुक्ल ने 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' मे उनकी चर्चा करते हुए उनके हि दी-प्रचार-प्रयत्नो की मुक्तकठ से प्रशसा की है उनके हिन्दीप्रेम ने ही स्व मदनमोहन मालवीय जी के सामने निर्भीक भाव से यह कहने का बल दिया था कि मैं तो ग्रापका सम्मान तभी करू गा जबकि हिन्दू विश्वविद्यालय, हि दी विश्वविद्यालय मे परिवर्तित हो जायगा हि दी, सस्कृत, उदू, फारसी, प्राकृत, बगला, ग्रग्रेजी ग्रादि भाषाग्रो का उ हे ग्रच्छा ज्ञान था अन्य भाषाग्रो मे निष्णात होते हुए भी वे हि दी के प्रबल समथक थे भाषा-महिमा का उल्लेख उन्होंने इस प्रकार किया है—

ग्रग्रेजी, जमन, फ च, ग्रीक, लैटिन त्यों
रशियन, जापानी, चीनी, प्राकृत प्रमानी हों
तामिल, तेलगी, तूलू, द्राविडी, माराठी, ग्राह्मी
उडिया, बगाली, पाली, गुजराती छानी हो
जितनी ग्राय, ग्रनाय भाषा जग जाहिर हैं
फारसी, ग्ररबी, तुर्की सब मनु ग्रानी हो
जनम वृथा है तो भी मेरे जान मानवो का
हि दी मे जनम पाके हि दी जो न जानी हो

नवरत्न जी ने हि दी, सस्कृत मे मौलिक सृजन के साथ साथ ग्रग्रेजी, बगला, संस्कृत, गुजराती, फारसी ग्रादि की श्रेष्ठ कृतियो का हि दी मे ग्रनुवाद कर हि दी व ग्रन्य भाषाग्रो को समीप लाने का श्रम साध्य काय किया वे द्विवेदी-युग के उन समर्थ रचनाकारो मे से हैं जि होने सकीणता की हर सीमा को तोड कर उदार दृष्टि का विस्तार किया ग्रौर हि दी को व्यापक सीमान्तो तक फैलाया 'सरस्वती', 'माधुरी', 'सौरभ', 'सुधा' ग्रादि पत्रिकाग्रो मे प्रकाशित उनकी रचनाग्रो ग्रौर सम्पादकीय टिप्पणियो से ज्ञात होता है कि वे ग्रपने परिवेश ग्रौर समय की समस्याग्रो के प्रति कितने जागरूक थे ग्रौर ग्रग्रेजो के ग्रौपनिवेशिक ग्रातक का लेखनी के शस्त्र के माध्यम से मुकाबला करते हुए राष्ट्रीयता को सैद्धातिक एव चितन के स्तर पर विस्तार दे रहे थे उ होंने ग्रपने लेखन से हि दी ग्रौर राष्ट्रीयता का प्रचार किया ग्रौर ग्रनेक नगरो मे हिन्दी समितियाँ स्थापित कर ग्रपने सोच को निरतर प्रसारित प्रचारित करने के माध्यम

भी स्थापित किये देश, जाति, भाषा और समाज को प्रगतिपथ पर लाने और उन्नतिपथ पर निरंतर अग्रसरित होते रहने की आकांक्षा को द्विवेदीयुगीन साहित्यकर्मियो ने जो स्वर दिया, नवरत्न जी का स्वर उसे और प्रखर, प्रभावशाली और धारदार बनाता है साहित्य-सृजना उनके लिये एक मिशन' थी और द्विवेदीयुगीन राष्ट्रीय चेतना और सुधारवादी दृष्टि उनके साहित्य का 'काम्य' थी

राजस्थान की आधुनिक पीढी को 'नवरत्न' जी के साहित्यिक योगदान का ज्ञान या तो बिल्कुल नहीं है अथवा बहुत अल्प है वे हमारी साहित्यिक परंपरा के ज्योति-स्तंभ और मार्गदर्शक पुरोधा थे राजस्थान साहित्य अकादमी ने अपना पुनीत कर्तव्य मानते हुए 'मधुमती' का विशेषांक इसी अभिप्राय से प्रकाशित किया ताकि स्व नवरत्न जी के व्यक्तित्व और कृतित्व का सम्यक आकलन प्रस्तुत किया जा सके वही विशेषांक अब पुस्तकाकार रूप मे प्रस्तुत है इसके पूर्व 'मधुमती' का गुलेरी अंक तथा सेठिया अंक भी पुस्तकाकार रूप मे प्रस्तुत किया जा चुका है अकादमी ने नवरत्न जी की स्मृति मे एक फलोशिप भी स्थापित की है जो उस महान पूर्वज की स्मृति को जीवंत बनाये रखने की दिशा में एक छोटा सा प्रयास है

'मधुमती के इस विशेषांक की सामग्री जुटाने मे नवरत्न जी की विदुषी पुत्री श्रीमती शकुंतला 'रेणु', पं युगलकिशोर चतुर्वेदी तथा उनके पौत्र प्रो योगेश शर्मा ने जो सहयोग दिया, उसके लिये अकादमी उनके प्रति कृतज्ञ है नवरत्न जी के विपुल साहित्य मे से कुछ अंश मात्र ही हम प्रस्तुत कर पाये है, उनके समूचे सृजन को तो अनेक भागो मे ग्रंथावलि का प्रकाशन कर ही प्रस्तुत किया जा सकता है

इस विशेषांक का संपादन बंधुवर प्रो नंद चतुर्वेदी ने कर हमारे बोझ को हल्का किया है वस्तुत वे ही नवरत्न जी पर आधिकारिक रूप से कुछ कहने लिखने मे सक्षम हैं वे उन्ही के नगर के निवासी हैं और उन्होने नवरत्न जी को बहुत समीप से देखा-परखा भी है उन्होने इस अंक के संपादन का अनुरोध स्वीकार किया, इसके लिये अकादमी उनके प्रति आभारी है

मुझे विश्वास है, राजस्थान के इस महान साहित्यकार-पुरोधा पर प्रकाशित इस कृति का सुधिजन स्वागत करेंगे

डॉ प्रकाश आतुर
(अध्यक्ष)

# क्रम

## श्रद्धा-स्मरण



## विवेचना

# पुरखों के साहित्य की प्रासगिकता

प० गिरिधर शर्मा 'नवरत्न' का जन्म एक सौ चार वर्ष पहले हुआ था वे विद्वानो की श्रेष्ठ परम्परा का प्रतिनिधित्व करते थे उनका सृजन द्विवेदीकालीन जीवन मूल्यो की पहचान कराता है और हिंदी हिन्दुस्तान के लिए अनोखे, मर मिटने जैसे भावो का जन्म देता है वे बहुत सी भाषायें जानते हैं – सस्कृत, हिन्दी तो जानते ही हैं– गुजराती, बगला, फारसी, अग्रेजी, उर्दू भी अच्छी तरह जानने का विश्वास दिलाते हैं रचना और अनुवाद की इच्छा उनमे एक साथ बलवती रहती है वे दूसरी भाषाओ के रचनाकारो को जानते हैं और उनकी रचना तथा पुस्तको का हिन्दी मे भाषान्तर करते हैं अग्रेजी के बहुत से कवियो, बगाली, गुजराती के नाट्यकारो, जन साधुओ, सस्कृत के प्रसिद्ध कवि माघ, रविबाबू की गीताजली, फिट्जराल्ड की रुबाइयो और सूफी कवियो की रचनाओ का हिन्दी मे अनुवाद करके उन्होंने न केवल अनुवाद क्षमता का परिचय दिया है बल्कि हिन्दी और दूसरी भारतीय भाषाओ को समीप लाने की कोशिश की है नवरत्न जी ने सस्कृत मे अनेक ग्रथ लिखे हैं और दूसरी भाषाओ की रचनायें सस्कृत मे अनुवादित की हैं ऐसा करते समय 'सस्कृत मे सब कुछ है और नया कुछ नही चाहिए' इस जिद को तोड़ने की पहल की है

आज से लगभग सौ वर्ष पूर्व के हिन्दी कृतिकारो और साहित्यिक-पत्रकारिता करने वाले सम्पादको मे भाषा-समृद्धि के लिए जो इच्छा रही वह नवरत्न जी मे भी थी और उसे पूरी करने के लिये उन्होंने अनुवादादि की व्यावहारिक योजनायें बनायीं यहाँ उनका मन अग्रेजी द्वेष से सतप्त नही रहा बल्कि एक गुण ग्राहक और विद्वान जैसी दृष्टि भाषायी सकीर्णताओ को लाघती गयी और वे हिन्दी को आधुनिक सोच की बड़ी भाषा बनाने के प्रयत्न मे लगे रहे यहा यह तथ्य रेखाकित किया जाना चाहिए कि द्विवेदी जी और उनके मित्र उस अग्रेजी से लड रहे थे जो विदेशी हुकूमत और उपनिवेशवादी आतक की भाषा थी लेकिन उस भाषा मे बहुत सा ज्ञान विज्ञान था

और जो हिंदू सोच की जड़ता को तोड़ रहा था, उससे किसी की दुश्मनी नहीं थी उस ज्ञान को उन्होने हिंदी तक आने दिया इस अधुनातन इतिहास बोध, वैज्ञानिक सोच और समाज शास्त्रीय ज्ञान को हिंदी तक लाने की उत्कट इच्छा को उस समय की 'सरस्वती' पत्रिका या समकालीन दूसरी पत्रिकाओ मे जसे 'सौरभ जो झालावाड से प्रकाशित हो रही थी, उनकी सम्पादकीय टिप्पणिया मे देखा जा सकता है आधुनिक ज्ञान से लैस होने की इस इच्छा को प गिरिधर शर्मा मे भी देखा जा सकता है जो राजस्थान मे द्विवेदी जी का काम कर रहे थे और राष्ट्रीय सोच से जुडे थे

प गिरिधर शर्मा विद्वानो की उस परम्परा मे नही थे जो सैद्धांतिक चिंतन मे सब से आगे किंतु अकमण्य होते हैं दरअसल किसी बड़े सघप सिद्धात या परिवतन का पक्ष लेते हुए यह सम्भव नही होता कि उसे सोच और कम मे बाट दिया जाये इसके लिए पूरे और साहसिक सघष की आवश्यकता होती है और तब सोच और तदनुरूप कम एक दूसरे के परिपूरक होते है नवरत्न जी ने भी ऐसा ही समझा था इसलिए उन्हे यह समझाते हुए भी देर नहीं लगी कि हिंदी के लिए भावावेशपूर्ण कवितायें ही नही लिखनी हैं बल्कि ऐसे मच और सस्थाओ की स्थापना करनी है जहा से हिन्दी प्रचार का काम निरतर और नियमित रूप से हो सके अपनी योजना के अनुसार उन्होने इदौर, भरतपुर और कोटा मे हिंदी समितिया प्रारभ की कि जिससे हिंदी के काय मे किसी की इच्छा-अनिच्छा का महत्व न रह जाये इस तरह हिंदी के लिए वयक्तिक स्तर पर कविता करना किंतु निरतरता देने के लिए सस्थायें बनाना तत्काल और दीघकाल की जरूरतो को मिलाना था एक और दृष्टि से देखें तो इन सस्थाओ की स्थापना उस वैचारिकी का हिस्सा भी था कि जिसमे लम्बे सघष की कल्पना की गयी थी और आवश्यकता पडने पर इन्ह कलो की तरह काम लेने की रणनीति भी शामिल थी दुख है कि ये हिंदी सस्थान जो स्वतन्त्रता-सग्राम के अविच्छिन्न हिस्से थे अकमण्य हो गये हैं और हिन्दी का सवाल स्वाधीनता सग्राम का हिस्सा न रह कर ठस और शातिराना राजनीति का हिस्सा बन कर रह गया है

हिंदी के सिलसिले मे मैं यह याद कर पाता हू कि 1937 के लगभग झालावाड के कवि ब्रजभाषा मे कवितायें लिख रहे थे और नवरत्नजी के परिवार वालो को छोड कर कोई दूसरा नही था जो खडी बोली मे कविता लिख रहा हो ब्रजभाषा मे कवितायें लिखने वाले माधुय और छद लय पर रीझे हुए थे और कवि सम्मेलनो मे समस्यापूर्ति का बोलबाला था इस माहौल में ईश्वर दादा, पडित जी के पुत्र, हिंदी मे कवितायें पढते तो सभा मे अपमानजनक सन्नाटा होता और ब्रजभाषा के रसिक श्रोता उनके काव्य-पाठ से जल्दी ही उकता जाते लेकिन पडितजी या ईश्वर दादा इससे न तो

विचलित होते न हार मानते अद्भुत आत्म विश्वास से वे लम्बी-लम्बी कवितायें पढते वे दरअसल हिन्दी की ऊर्जा और रचना शक्ति को जानते थे और उन्हें यह विश्वास था कि वे नयी कविता के अग्रदूत हैं उस समय मैं यह नही जानता था कि इस छोटे से राज्य मे भाषा को लेकर कैसा विग्रह चला था पुरानी साहित्य शैलियां कितने आग्रह से जमे रहने का प्रयत्न कर रही थी लेकिन पंडित जी ईश्वर दादा, शकुन्तला जीजी जानती थी कि बडी कविता का चलन होने वाला है उसके लिए व्रजभाषा उपयुक्त नही है, हिन्दी ही उपयुक्त है वे हिन्दी को मजबूत बना रहे थे वे हिन्दी के बिना स्वतन्त्रता की कल्पना ही नही करते थे और ऐसे मोर्चे पर डटे थे जहां से एक जनान्दोलन शुरू होता था जिसकी जडें जमीन मे बहुत गहरी उतर रही थी मुझे आज यह प्रतीत होता है कि हमने भारतीय भाषाओं की चिन्ता छोड कर स्वतन्त्रता की बुनियादी लडाई को शिथिल कर दिया है उसका परिणाम यह हुआ है कि हमारे कस्बो शहरो मे संस्कार-हीन अंग्रेजी स्कूलो की संख्या सैकड़ो तक पहुच गयी है और हिन्दी के स्कूल गरीब और अनाथ बच्चो के स्कूल हो कर रह गये हैं

पंडित जी ने कवितायें ही नही गद्य भी लिखा दरअसल वे गद्य-भाषा को दो प्रयोजनो के लिए परिष्कृत कर रहे थे एक प्रयोजन तो यह था कि गद्य-भाषा सृजनात्मक कला-शैलियों और समीक्षा के लिए पुख्ता हो जाये और दूसरा यह कि वह राज-काज, लोक-व्यवहार, शिक्षा-संस्कृति, बोल-चाल की प्रामाणिक और संस्कारशील भाषा की तरह पहचानी जा सके उन्होने आज से 85 वर्ष पहले 'विद्याभास्कर' नामक पत्र निकाला और तरह-तरह का गद्य लिखा लेकिन द्विवेदी लेखक मंडली गद्य भाषा को एक रूप देने मे इतनी लगी रही कि पहला प्रयोजन सिद्ध नही हो सका यहा तक कि पद्य भी 'इतिवृत्तात्मकता' मे सिमिट गया पंडित जी ने हजारो पद्य पंक्तियां इस शैली मे लिखी —

बजने लगा भड़ाभड़ बाजा, चढे ब्याह करने पर राजा
चार जनो ने इन्हे उठाया, गली-गली मे खूब घुमाया
देख-देख पुर के नर-नारी, खूब हसे दे दे कर तारी
वर राजा तोरन पर आये, बेटी ने टोडरमल गाय
जब देखा वर को कन्या ने, लगी रक्त के आसू पीने
बोली "मैं न विवाह करूंगी, यो ही अपना जीवन दूंगी
मात पिता भाई मतिमान, किस को देना कन्या दान ?
इसका करिये नेक विचार, मत करिये यो अत्याचार।"

(वृद्ध विवाह)

या

जो हाथ पैर अपने, नहिं हैं हिलाते
खाना, बिना श्रम किये, डट कर उडाते
आलस्य मे समय त्यो, अपना बिताते
वे मूढ कूच जग से, कर क्यो न जाते ?
है काम एक जिन का, सब को सताना
विद्या विहीन रहना, बस माग खाना
बोझा समाज पर भी, अपना बढाना
अच्छा न जन्म उनका, जग बीच पाना ।

लेकिन साथ ही उन्होने एक दूसरी रचनात्मक दिशा मे काम किया यह काम अनुवाद का था गद्य और पद्य दोनो मे उन्होने ऐसे कवियो की कृतियों का हिंदी रूपान्तरण करना निश्चय किया जो अपनी रचनात्मकता के कारण विश्व विश्रुत थे जसे रवीन्द्रनाथ ठाकुर, सूफी कवि बाबा ताहिर, अग्रेजी कवि फिटजराल्ड, गुजराती कवि न्हानालाल दलपतराम गद्य मे उन्होंने रविबाबू की चित्राङ्गदा' और कवि न्हानालाल के 'प्रेमकुज' का अनुवाद किया "चित्राङ्गदा' सजनात्मक गद्य का अद्वितीय उदाहरण है और 'प्रेमकुज' के सम्बन्ध मे स्वय न्हानालाल ने लिखा है – कोई विचारक या कोई उपहासशील फिर प्रश्न करेंगे कि हेर-फेर कर फिर वह-की-वह प्रेमोन्मत्तता का कथायें ? कवियो को कुछ धदा भी है दूसरा ? कुछ गाभीय कुछ ससार के महाप्रश्न कुछ महत्वपूर्ण सत्वनय मोज्य यह तो कुछ भी नहीं और लौट फिर कर पीछे की पीछे वह की वह उन्मत्त बातें" इस तरह गिरिधर जी उस तथात्मक और उपदेशात्मक शैलियो से पदा हुई अकुलाहट और ऊब कम करते हैं और गद्य के रचनात्मक प्रवाह को बगला गुजराती से लाकर हिन्दी मे मिला देते हैं पडितजी ने जाज ग्रेग की अग्रेजी पुस्तक का भी अनुवाद किया जिसे उन्होंने 'कठिनाइयो मे विद्याभ्यास नाम देकर प्रकाशित किया वास्तव मे नवरत्नजी आस्वाद के नये से नये धरातल तलाश करते रहे खुद की तृप्ति के लिए और हिन्दी के उन पाठको की तृप्ति के लिए भी जिनका द्विवेदी काल की इतिवृत्तात्मक और उपदेशपरक साहित्य शैलियों से थक जाना सम्भव था

साहित्य के प्रयोजनो और उनकी मानवीय हिस्सेदारी से सम्बन्धित एक तथ्य को मैं द्विवेदी कालीन साहित्य से जोडना और रेखाङ्कित करना चाहता हू मैं यह मानता हू कि हमारे साहित्य इतिहास म यह पहली बार हुआ है कि कविता और साहित्य एक दम बाहर छिट कर समकालीनता और राजनीति के साथ जुड गया हो उस समय के साहित्यकार कुछ भी लिख रहे हों, कह रहे हो उन्ह यह स्वीकार था कि वे देश की

स्वाधीनता के लिए लिख रहे हैं और यदि यह राजनीति है तो वे राजनीति कर रहे हैं उन्हें कोई भ्रम नही था कि वे शाश्वत रचनायें लिख रहे हैं और इनकी सिद्धि 'धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष' इनमे से कोई एक या एकाधिक है वे राजनीतिक स्वाधीनता के लिए दीवाने थे और उसे पाने के लिए कविता, जेल, मृत्यु या जो भी कुछ हो करने या होने देने के लिए तैयार थे इस लोक के लिए लिखने का उन्होंने सकल्प लिया था और जनाकाक्षाओ को रचना-रूपों मे बाँध कर वे सतुष्ट थे ऐसा करते समय उन्हे कुछ दिखाना पाना, सद्धान्तिक दावे करना नापसद था स्वाधीनता की रचना लिखते हुए वे किसी पार्टी के साहित्यकर्मी नही थे और न किसी 'पार्टी मेनिफेस्टो' की दलीलो को साहित्य वृत्त मे बाँध रहे थे उन्होने शाश्वत और सामयिक कविता के तक को व्यर्थ कर दिया था उन रचनाकारो की सामर्थ्य यह थी कि वे बडी और मानवीय राजनीति की कविता कर रहे थे या साहित्य लिख रहे थे लेकिन उसके लिए व्याख्यान देने की उन्हे आवश्यकता नही थी द्विवेदी-काल के साहित्य से मेरी यह समझ बढी है कि यदि हमारी राजनीति बडे सकल्पो से जुडी है और हमारे सामाजिक सरोकार निष्करुणा, अन्याय तथा चालाकियो के नाना रूपो को पहचानते हैं तो हम महत्वपूर्ण और विश्वसनीय साहित्य लिख सकते हैं

पिछले दिनो 'साहित्य राजनीति और पार्टी रिश्तों' को लेकर जितनी हलचल हुई है उससे साहित्य रचना मे कोई खास पनापन आया नही लगता क्योकि वह 'हलचल' एक खास किस्म के लोगो द्वारा चलाई जाती है जिन्हे यह घमड होता है कि वे 'दृष्टि' देते हैं साहित्यकार के लिये आज का समय मामूली नही है और दूसरा कोई कारण भी नहीं है कि वह दुनिया से निश्चित और बेखबर हो जाये लेकिन दुःख यह है कि हमारी सारी चिन्तायें विभाजित और हमारे हित की चितायें हैं इन चिताओ के चलते हम विपन्न लोगो के साथ कम और सम्पन्न लोगो के साथ प्राय होते हैं हमारी यह पहचान भी धुधली होती जा रही है कि साहित्य-लेखन की धुरी एक व्यापक संवेदनशीलता है

द्विवेदी युग मे इसी सवेदनशीलता की धुरी पर राष्ट्रीयता की सहस्रधारा वाली जाह्नवी नहीं है वह बहुत बडे विशाल भूखण्ड को सीचती रही है इसी क्रम मे कभी सुधारवादी (जैसे नवरत्न जी ने पत्नी के लिये लिखी है बडे ही सवेरे उठ निमल होकर नित्य, पति को हिलाऊ, न्हाऊं, कु कुम लगाऊ मैं पढ़े लिखे लोक-काय करें पति तब तक, बलारोग्यादायी स्वाद भोजन बनाऊ मैं भोजन सुरुचि करें पति के उपाय करू, सुनाऊ मधुर बातें हिय हुलसाऊ मैं 'नवरत्न' प्राण प्यारे पति को एकान्त में, दे, रम्य कला कौशल की परीक्षा रिझाऊ मैं ) कभी पुराने वर्णाश्रम की वापसी पर

आधारित, कभी उथल पुथल मचा देने वाली, कभी राम और कभी कृष्ण के जीवन चरितो पर केन्द्रित, कभी जासूसी और कभी सपनो मे डुलती रमती कथा कवितायें लिखी गयी हैं तब हमारे लिए इस युग का यह अनुभव सार्थक है कि एक बार रचनात्मक ऊर्जा के विकीर्ण होने के साथ साथ नाना-रूपो म लेखन विकसित होता है जिन्हे एक बहुत बडा जीवनानुभव ही जोडे रख सकता है क्या इस समय द्विवेदी काल जैसा बडा जीवनानुभव हमारे पास है ? हा, है 'भूख और पराधीनता से मुक्ति' आज वह सहस्रो रचनाओ मे व्यक्त है, वह किसी पार्टी का नही है, वह उन सब मनुष्यो का है जो बराबरी के पक्ष मे है और सम्पत्ति के सामाजीकरण को चाहते हैं

द्विवेदी-युग और नवरत्न जी के साहित्य मे हम यह देखते हैं कि सवेदनशीलता के बडे पक्ष पर आधारित होते हुए भी 'निजता रहित दीक्षागम्य' है और कुछ विषयो के आस पास चक्कर काटता है यह दरअसल साहित्य का सार्वकालिक सवाल है जिसका कुछ सम्बन्ध तत्काल से होता है, उस तत्काल से ज्यादा ही जो एक बडे मानवीय दुख से निवृत्त होना चाहता है और कुछ परम्परा से भी जिसके अतगत साहित्यकार जीवनानुभव चुनता है और कलाभ्यास से जुड जाता है लेकिन यह अस्वीकार करने जसी बात नहीं है कि 'निजता' के अभाव मे बहुत सा श्रेष्ठ जीवनानुभव निरर्थक हो जाता है और कलाकृतियां वाछित प्रभाव से रहित होती नजर आती हैं

नवरत्न जी और उनके साथ राजस्थान की साहित्य यात्रा का एक युग समाप्त हो गया है लेकिन यह मुहावरा ही है क्योकि उनका युग हिन्दी के उस बडे और विशाल साहित्यिक प्रयत्नों से जुडा है जिसमे राष्ट्र की स्वाधीनता के लिये मनुष्य बेझिझक प्राणोत्सर्ग के लिये खडा था और जिसके बदले मे उसने कभी कुछ नही चाहा

प गिरिधर शर्मा और दूसरे पुरोधाओ का जिन्होने देश और साहित्य के लिए साहस, तत्परता और निरन्तरतापूर्वक लिखा है हमने धीरे धीरे विस्मृत होने दिया है लेकिन उनकी प्रासगिकता और पुनर्मूल्याङ्कन का काम छोड कर हम अपनी लोक-परक साहित्यिक परम्पराओ को नही जान पायेंगे

हमे यह आशा करना चाहिए कि देश की जागरूक साहित्यिक सस्थायें विश्व विद्यालय और अकादमिया उन पुरखो के साहित्य पर शोध खोज कराने मे समर्थ होंगी क्योकि उन्हें काल के अंधेरे मे विलुप्त होने देना हानिकर होगा, खास तौर पर उस समय जबकि हमारी साहित्यिक-यात्रायें 'लोभ-लाभ' से जुड रही हो और हम 'साहित्य और सामाजिक रिश्तेदारी की तलाश में गभीरता से लगे हो

नद चतुर्वेदी

३ कवि की स्तोत्रलिपि

जहां जहां देखो वहीं वहीं झील ताल भरे
किसी को न दुख पानी हेत तरसन को
देख पड़े चारो ओर हरी भरी खेतीबाड़ी
लोकन को ताप गयो बड़े अरसन को
सुन पड़े मीठी मीठी नीकी केका मोरन की
हर्ष छाय रह्यो घनश्याम दरसन को
हिये उमगाय रह्यो आनंद समावे नहीं
अद्भुत प्रभाव है ये तेरे बरसन को

४

जीवन में सर्वोत्तम काम करने को है तू
मान ले यही तू सज्जन कर्यो पुरुषन को
मधुर मधुर ~~अच्छी अच्छी~~ बाते सुनने को पावे कान
ध्यान देके काव्य सुन कवी सरसन को
आनंद में अंग लगा प्रियमुख देख्यो चाह
जाग्यो करावैन प्रियचित्त परसन को
नैन में मिले हैं प्रिय दर्शन को प्यारे रत
नीर पे मिली है रसबैन बरसन को

वही है हमारो रंग वही है हमारो ढंग
वही है हमारो सारो हाल - अरसन को
ज्ञान विज्ञान कला कौशल से मतलब हमें
हरे हाथवारो है हमारे परसन को
बड़े बूढ़े चले वैसे चलें क्यों न हिन्दी हैं
काम क्या है हमें नये यंत्र परसन को
चलेगो हमारो गाड़ी आदम के वक्त को ही
रहेगो हमारो हल वही - बरसन को

निहारा करे

अपनी यह इज्जत आप करे अपना सब काम सम्हारा करे
बस आलस में न पड़े । छोड़ ज्ञान साहस से जो निहारा करे
वह काम करे पुरुषार्थ के जैसे सतत जर्मनी हारा करे
इमि भारत भारत होके रहे इसको मुख विश्व निहारा करे

३?

زاں پیش کہ نام تو ز عالم برود + مے خور کہ چو مے بدل رسد غم برود
(۲۳) بگشائے سر زلف بتے بند ز بند + زاں پیش کہ بند بندت از ہم برود

---

जा पेश कि नामे तो ज आलम बरखद
मै खोर कि चूँ मी रसद बदिल गम बखद
बकुशाये सरे जुल्फ बुते बन्द ज बन्द
जाँ पेश के बन्द बन्दत अज हम बरखद

---

उससे पहले नाम तेरा जगसे उठ जावे
मै पी जिससे दुःख दरद सब दिल से जावे
गाठ गाठ दे खोल प्रिया के अलकों की (
उससे पहले जोड जोड तेरे खुल जावे

३५

بادہ نشیں کہ ملک محمود این است ۞ وز چنگ شنو کہ لحن داؤد این است

از آمدہ و رفتہ دگر یاد مکن ۞ حالی خوش باش زانکہ مقصود این است (३८

बा बादह नशी के मुल्के महमूद ईस्त
व अज चंग शनो के लहन दाऊद ईस्त
अज आमदा व रफ्ता दिगर याद मकुन
हाली खुश बाश आके मकसूद ईस्त

मदिरा को ले बैठ यही महमूद राज है
सुन सुन बजाते चंग यही दाऊद गाना है ३
अगली पिछली ~~बातें आई गई बात [illegible]~~
~~बिता खुशी से [illegible]~~
वर्तमान को बिता खुशी से यही ध्येय है

मदिरा को ले बैठ राज महमूद यही है
सुन सुन बजते चंग वचन दाऊद यही है
अगली पिछली बातों को तू सोच न कुछ २०६
वर्तमान को बिता खुशी से ध्येय यही है




जन्म **6 जून 1881 ई** मृत्यु **1 जुलाई 1961 ई**

## समाधि-लेख

अनुचित सत्ता वशीभूत हो शीश झुकाना
कायरता का काम सदा जिसने था जाना
रहा सदा स्वाधीन किया निज मन का चाहा
दिया सत्य उपदेश उच्चतर चरित निबाहा
दुःखो से न डिगा न फूला सुख मे आ कर
सोता है इस ठौर वही कवि गिरधर नागर

# प्रस्तावना

बहुत सा अगडम बगडम लिखने वाले बहुत से होते हैं लेकिन जिन्दगी की बुलंदगियो के लिये लिखने वाले बहुत नही होते वे कृतिकार कुछ ही होते हैं जो जीवन के महान् लक्ष्यो को पहचानते हैं और इसलिए निरन्तर लिखते हैं कि उनकी पहचान धुंधलके मे कही खो न जाये वह संकल्पो के साथ जुडकर लिखते हुए वे बड़े होते हैं

द्विवेदी जी के समय मे बहुत सी बातें हुई हैं उनमे से बहुत सी भारतेन्दु के समय मे हुई और उन्हे द्विवेदी जी ने विशद रूप दिया और कुछ द्विवेदी जी के समय मे ही हुई भाषा के साथ एक बडी समस्या जिसे युग और मनुष्य का 'अन्त सम्बन्ध' भी कह सकते हैं द्विवेदी जी के समय का सबसे बडा साहित्य सरोकार है

समय की जरूरतो के साथ द्विवेदीकाल का घनिष्ठ सम्बन्ध है लेकिन एक विशद विचार धारा के साथ जिसमे राष्ट्रीयता की सब से बडी लहर उठती और मिल जाती है, उसकी विशिष्ट पहचान बनती है उस काल के बडे और छोटे कवि हर धडकन के साथ राष्ट्रीय स्वधीनता का आह्वान करते हैं किसी प्रकार का रचनाकार हो, कवि गद्य-लेखक, कथा-गाथाकार, उपन्यास लेखक, इतिहास, संस्कृति-परम्परा का व्याख्याकार या चन्द्रकान्ता सन्तति का लेखक, कही का रचनाकार हो मध्यप्रदेश, राजस्थान, उत्तरप्रदेश, बंग, बिहार भारत के ओर-छोर मिलाता कही का, एक निराकार इच्छा का सगुण साहित्य लिख रहा था राष्ट्रीय धारा का ओजस्वी इतिहास इस तरह एक दो नही सहस्रो रचनाकारो द्वारा लिखा जा रहा था उसमे एक थे गिरिधर शर्मा 'नवरत्न'

गिरिधर जी ने मुठ्ठी भर साहित्य नही लिखा है और न मुठ्ठी भर लोगो के लिये लिखा है हजारो के लिये लिखे इस साहित्य मे हजारो की इच्छायें अंकित थी, हजारो सपने और कथ्य थे कविता, गद्य, अनुवाद संस्कृत, उर्दू, हिन्दी सभी मे स्वाधीन मनुष्य का संवाद था

वह मनुष्य कैसा था ? उसकी कविता कैसी थी—व्यक्तित्व और कृतित्व—दोनो दृष्टि से कुछ जानकारी आवश्यक है

व्यक्तित्व के सम्बन्ध मे उनकी आत्मजाओ के प्रामाणिक लेख हैं—कुमारी शकुन्तला 'रेणु' और शान्तिदेवी 'साधिका' के 'कृतित्व' उनका है, कुछ अंश नाना ग्रंथो की रचना करने वाले को इसी तरह दिखाया जा सकता है

शकुंतला 'रेणु'

# परिचय स्मृति-यात्रा

श्री गिरिधर शर्मा का जन्म पिता श्री ब्रजेश्वरजी शर्मा के घर, माता सौ पद्मा देवी की कुक्षि से, ज्येष्ठ शु 8 स 2038 वि तदनुसार दि 6 जून 1881 ई रविवार को सिंह लग्न म, झालरापाटन मे हुआ

विद्वान् पिता ने बालक गिरिधर की शिक्षा का प्रबन्ध घर पर ही अनेक शिक्षा गुरुओ को नियुक्त करके किया ये गुरुजन उनको हिन्दी, अंग्रेजी, सस्कृत, प्राकृत, फारसी आदि विभिन्न भाषाओ की शिक्षा प्रदान करते थे प्रारम्भिक नीव दृढ हो जाने के पश्चात् उनको पढने के लिये जयपुर भेज दिया जहा उन्होने प्रश्नवर श्री कान्हजी व्यास तथा परम वेदन द्रविड श्री वीरेश्वरजी शास्त्री के पास विशेष रूप से सस्कृत पञ्च-काव्य तथा सस्कृत व्याकरण (महाभाष्य) का अध्ययन किया इसके पश्चात् वे काशी (बनारस) चले गये जहा उन्होने म म प गगाधरजी शास्त्री से सस्कृत साहित्य एव दर्शन का विशिष्ट अध्ययन किया काशी से शिक्षा समाप्त कर व 19 वर्ष की अवस्था मे झालरापाटन लौट आये

जन्म से प्रश्नोरा नागर गुजराती होने पर भी बचपन से ही पण्डितजी का हिन्दी पर स्वाभाविक अनुराग था इस अनुराग को उनके देशप्रेम ने अधिक परिपुष्ट किया

वे एक स्वतन्त्र व्यक्तित्व एव प्रतिभा लेकर जन्मे थे परतन्त्र भारत की तत्कालीन अधोदशा को देख कर उनका अन्तर द्रवित हो गया उन्होने भारती के द्वारा भारत की सेवा का बीडा उठाया उन्होने देखा कि प्रत्येक स्वतन्त्र राष्ट्र की अपनी एक भाषा है और उसी भाषा के माध्यम से बच्चे का परिपूर्ण शिक्षण होता है भारत ही एक ऐसा अभागा देश है जिसकी अपनी कोई एक राष्ट्रभाषा नही है और हिन्दी भाषा मे बालको के,—देश की भावी पीढी के चरित्र निर्माण सम्बन्धी कोई सामग्री भी नही है उनका स्वाधीन मन इस ओर सलग्न हो गया उन्होने भारत राष्ट्र की एक राष्ट्रभाषा "हिन्दी" के प्रचार प्रसार एव साहित्य सवर्द्धन का सकल्प लिया उन्होने जिस भी साहित्य मे सुन्दर कृतिया देखी उनका रूपान्तर हिन्दी मे किया और दूसरो को प्रेरणा देकर करवाया द्विवेदी मण्डल के वे एक प्रतिष्ठित साहित्यकार थे

सन् 1912 ई मे उन्होने झालरापाटन मे श्री राजपूताना हिन्दी साहित्य सभा की स्थापना की जिनके सरक्षक झालावाड नरेश श्री भवानी सिंह जी बने इस सभा का उद्देश्य "हिन्दी भाषा की हर तरह से उन्नति करना और हिन्दी भाषा मे व्यापार वाणिज्य, कलाकौशल, इतिहास, विज्ञान, वैधक, अर्थशास्त्र, समाजनीति, राजनीति पुरातत्त्व, साहित्य, उपन्यास आदि विविध विषयो पर अच्छे अच्छे ग्रन्थ प्रकाशित कर सस्ते मूल्य पर बेचना था इस सभा के मानद सदस्य बम्बई के सुप्रसिद्ध जन साहित्यकार श्री वाडीलाल मोतीलाल शाह थे खेद है कि इस सभा का सारा सचित धन स्व सेठ लाल चन्द जी सेठी की फर्म मे डूब गया और उनके पौत्र सेठ भूपेन्द्र कुमार जी व तेज कुमार जी सेठी इस सम्पत्ति पर अपना अधिकार जमाये बैठे हैं यह सभा अब मृत घोषित हो गई और इसके द्वारा प्रकाशित साहित्य—जिसमे प गिरिधर शर्मा जी नवरत्न की अलभ्य कृतियाँ भी हैं—अब स्व सेठ लाल चन्द जी व नेमी चन्द जी सेठी के झालरापाटन स्थित पुस्तकालय में दीमको की ग्रास बनी हुई है

सन् 1912 मे ही आपने भरतपुर मे हिन्दी साहित्य समिति की स्थापना करके वहाँ के कार्यकर्ताओ को हिन्दीभाषा की श्रीवृद्धि प्रचार, प्रसार एव साहित्य सवर्द्धन का काय सौंपा इस सभा की स्थापना मे सबसे पहले चन्दा देने वालो मे सबसे प्रथम महानुभाव श्री नवरत्न जी थे पितृव्यस्वरूप श्री युगल किशोर जी चतुर्वेदी महाभाग ने यह सुखद जानकारी अपनी बातचीत के दौरान दी थी इस प्रकार वे हिन्दी साहित्य समिति भरतपुर के प्रेरक सस्थापको मे रहे

अपने बरसो के निरन्तर प्रयास व परिश्रम से आपने प्रबल मराठा विरोध को

युक्ति एव धैर्यपूवक अनुकूल बना कर इन्दौर जैसे कट्टर मराठा राज्य मे मध्य भारत हिन्दी साहित्य समिति की स्थापना सन् 1914 ई मे की जिसका उद्देश्य हिन्दी विश्व-विद्यालय की स्थापना रहा था

सन् 1935 मे वे श्री भारतेन्दु समिति कोटा के अध्यक्ष बने और इस सस्था को आपने पुनर्जीवन एव स्थायित्व प्रदान किया

राजपूताना से सवप्रथम आपने विद्याभास्कर नामक मासिक पत्र सन् 1906 ई मे निकाला जिस समय आपकी आयु मात्र 26 वष की थी इन्दौर मे सन् 1914 ई मे श्री म भा हिन्दी साहित्य समिति की स्थापना कर चुकने के पश्चात् आप बम्बई गये जहा काग्रेस का अधिवेशन लॉर्ड सिनहा के सभापतित्व मे हो रहा था 'कर्मवीर' गाधी भी उसमे सम्मिलित हुए थे वही गाधी जी से आप मारवाडी विद्यालय मे मिले उनके साथ रहे एव उनको भारत की एक राष्ट्रभाषा 'हिन्दी का दीक्षामन्त्र दिया और सुखद आश्चय कि अगले ही वष लखनऊ के काग्रेस अधिवेशन मे देश की राष्ट्रभाषा हिंदी घोषित कर दी गई

उन्ही दिनो बम्बई मे हिन्दू महासभा का अधिवेशन महामना मालवीय के सभापतित्व मे हो रहा था सभा मे अपने भाषण मे नवरत्नजी ने कहा—"मालवीयजी हिन्दू यूनीवर्सिटी के द्वारा देश का मान पा सकते हैं किन्तु गिरिधर शर्मा से सम्मान तो वे तभी पा सकेंगे जब वे हिन्दू यूनीवर्सिटी को हिन्दी यूनीवर्सिटी बना देंगे पर भाषा का शिक्षण मातृभाषा के माध्यम से दिया जाय इतना सामथ्य हिन्दी मे आना ही चाहिय जब तक देश अपनी भाषा नही सीखेगा तब तक उसकी स्वाधीनता कैसी? जब तक देश का चरित्र विकास न होगा तब तक उसकी आत्मोन्नति कैसी ? और चरित्र विकास का पाठ प्रारम्भ होता है नन्हे-नन्हे शिशुओ से उन्होने ईश्वर प्राथना लिखी जिसे महात्मा गाधी ने बहुत ही सराहा और उसे राष्ट्र के चरित्र को घडने वाली एक सुघड कृति उद्घोषित किया उनके ' राष्ट्रीय गान" एव "मातृभूमि वन्दना" मे स्वदेशप्रेम छलका पडता है 'बच्चा' शीषक उनकी कविता स्वर्णिम भारत के बालक का चित्र प्रस्तुत करती है "नवरत्न वर्णमाला" एव 'सर्वोदय अक्षर बोध" मे बालको एव प्रौढो की बडी परिपुष्ट निर्माण-सामग्री है

नवरत्न जी ने सवप्रथम विश्वकवि रवीन्द्र नाथ टैगोर की प्रतिभा को पहचाना जबकि उन्हे 'नोबल पुरस्कार' भी नहीं मिला था गीताञ्जलि के सवप्रथम पद्यानुवाद की स्वय मूल कवि ने सराहना की, इससे बढ कर अनुवाद की क्या सफलता हो सकती है ? नवरत्न जी से स्वय रवि बाबू ने हिन्दी साहित्य सम्मेलन के 27वें अधिवेशन

मे भरतपुर मे अनुरोध किया कि वे गीताजलि को देववाणी संस्कृत म भी अनुवादित करें कवि का स्वप्न साकार हुआ संस्कृत म गीताजलि तयार हो गई इतना ही नहीं उन्होने रवि बाबू की अन्य कृतियो को भी मूल बगला भाषा से हिन्दी मे रूपान्तरित किया है जिनमे "गाडनर," द क्रीसेंट मून, फ्रूटगेदरिंग चित्रा (बागवान बालचन्द्र, फल सचय, चित्राङ्गदा) प्रमुख है "बागवान" तो ब्लैंकवस मे हिन्दी की पहली काव्यकृति है महाकवि निराला ने 'परिमल' के प्रथम सस्करण की भूमिका म सादर इसका उल्लेख किया है

संस्कृत के अतुकान्त छन्दो मे उनका "सावित्री" खण्ड काव्य हिन्द "प्रिय प्रवास" से भी पूव की रचना है जो साहित्य इतिहास के प्रकाश मे अपना महत्वपूर्ण स्थान रखती है स्व डा सुधीन्द्र ने अपने गवेषणापूर्ण ग्रन्थ 'हिन्दी कविता मे युगान्तर" मे इसका विवरण प्रस्तुत किया है

सौराष्ट्र गुजरात के कवि सम्राट श्री नान्हालाल दलपतराम कवि की काव्य प्रतिभा को उन्होने हिन्दी भारती को भेंट किया है इसके साथ ही संस्कृत के माघ काव्य तथा भर्तृहरि के नीतिशतक को भी उन्होने क्रमश हिंदी तथा गुजराती काव्य मे अनूदित किया

अंग्रेजी काव्य की सुन्दर पुष्पावलियो का भी उन्होने चयन किया और उन्हे हिंदीभारती का कण्ठहार बनाया शली कीट्स वड स वथ, बायरन शेक्सपीयर मिल्टन, टनीसन आदि कवियो की कविताओ के अतिरिक्त उन्होने गाल्डस्मिथ के प्रसिद्ध काव्य 'हरमिट" को संस्कृत व हिंदी मे रूपान्तरित किया तथा महाकवि ग्रे' के सुप्रसिद्ध काव्य "एलिजी" का संस्कृत भाषान्तर 'करुणप्रशस्ति' के नाम से किया यथाथ मे "एलिजी' (शोक-काव्य) नाम को साथक करने वाली हिंदी मे किसी कृति का प्रणयन अभी तक नही हुआ (गुजराती मे ऐसी कृति 'स्मरण सहिता' है खबरदार कवि की दशनिका भी ऐसा ही शोक काव्य है ) अपने परम प्रिय पुत्रवत भक्त शिष्य झालावाड नरेश्वर स्व श्री राजेन्द्रसिंह देव 'सुधाकर' के अवसान पर उन्होने शोक-काव्य लिखा जो अंग्रेजी मे प्रचलित शोक काव्य (Eligy) के नियमो पर आधारित हिंदी की पहली कृति है

आपन ही अंग्रेजी की "सॉनेट" को हिंदी लक्षणो मे गूथ दिया और इस प्रकार के काव्यो को "सोन्नत" नाम दिया वे प्रत्यक्ष वस्तु के अभिनव प्रयोगकर्ता रहे

पण्डित गिरिधर शर्मा आय-भारत के महान् स्वप्न द्रष्टा रहे देश मे अपने "हिंदी विश्वविद्यालय" बने, यह उनकी प्रबल महत्वाकांक्षा रही उन्होने म भा हिंदी

साहित्य समिति की स्थापना इसी दृष्टि से की थी कि उसका विकास "हिंदी विश्व-विद्यालय" मे हो सके इसके लिए उन्होने अपनी एक परिपूर्ण योजना बनाई, सैनिक शिक्षा भी जिसके पाठयक्रम का एक अनिवार्य अग थी उन्होने अपनी इस योजना को इन्दौर के तत्कालीन शिक्षाप्रेमी नरेश श्री तुकोजी राव होल्कर तथा बडौदा के विद्याव्यसनी नरेश सर सयाजी राव गायकवाड के सम्मुख प्रस्तुत की यह योजना सम्मत्यर्थ महामना मालवीयजी के पास भेजी गई उन्होंने इसकी भूरि-भूरि प्रशसा की किन्तु साथ ही यह कडी भी जोड दी कि नवरत्न जी मेरे हिंदू विश्वविद्यालय मे सहयोगी बनें तो अत्युत्तम हो" योजना वही खटाई मे पड गई और, होल्कर सरकार का सरक्षण न पा सकी फलत म भा हिंदी साहित्य समिति हिंदी विश्वविद्यालय के रूप म विकसित न हो सकी ये सब प्रयत्न उस समय के हैं जबकि इस ओर देश के उद्धारकों का ध्यान स्वप्न म भी न था जिस दिन स्वाधीन भारत दो खण्डो मे विभाजित हुआ और आगामी 15 वर्षों के लिए देश की राजभाषा अग्रेजी घोषित हुई उस दिन उनकी वेदना का पार न रहा और देश के दुर्भाग्य पर वे बहुत पछताये देशवासी स्वाधीन किन्तु खण्डित भारत की अभिवन्दना कर रहे थे तब भारत और भारती का यह प्रज्ञाचक्षु सपूत उत्तप्त अन्तर से, शोक विगलित हो, लिखवा रहा था —

"कैसा हिन्दुस्तान, पाकिस्तान क्या ?

आह, मुझको हो रही है वेदना" × × —

मा की खण्डित प्रतिमा से उनके शोकाश्रु छलछला आये

देशीराज्य मे रह कर भी नवरत्नजी ने भारत की स्वतत्रता के गान गाये बगभग के समय उन्होने लार्ड कर्जन को सम्बोधित करके 'कलकी को" शीर्षक कविता लिखी हिन्दी प्रेमियों को उन्होने हिंदी की श्रीवृद्धि की ओर प्रेरित करते हुए अच्छी फटकार बताई है —'हिंदियो ! तुमने भी अपनी हिंदी सुधारी है ?' राजाओ को भी उन्होने दोषो पर फटकारा—"कहाते हो अवतार, आते ना उतर नीचे कलि के महीपो ! चढे जाते हो सिंहासन प ' वे गुणग्राही थे गुणो के आगे विनम्र हो जाते

सस्कृत के प्रति उनकी निष्ठा एव भक्ति अतुल थी उनके मतानुसार सस्कृत एक ऐसी भाषा है जिसमे गागर मे सागर भर लेने की शक्ति है सस्कृत को मृतभाषा कहने वालो के प्रति उनका रोष अपार था सस्कृत को युग से पिछडी एव नवीन उद्भावनाओ से शून्य बताने वालो को उन्होने चुनौती दी उन्होने डिगल पिंगल शास्त्रीय छन्दो की रचना (वयण सगाई, साणोर गीतो की रचना) सस्कृत भाषा म की और सस्कृत को

शक्तिमत्ता को सिद्ध कर दिखाया युगभावना की बोधक अपनी नीति लिखी— "नवरत्न नीति " नागरिक शास्त्र लिखा—"नागरतन्त्रम् " युग बोधिनी "प्रश्नोत्तर-रत्नमाला ' लिखी और सस्कृत एव प्राकृत साहित्य मे आर्या एव गाथा सप्तशती की कडी को आधुनिक युग से जोडने वाली कृति की रचना "गिरिधर सप्तशती " के नाम से की इनके अतिरिक्त भी उनकी अन्य सस्कृत रचनायें हैं (1) सद्वृत्तपुष्पगुच्छ, कारकरत्नम, अभदेरस आदि अमरसूक्तिसुधाकर (उमर खयाम की रुबाइयो का सस्कृत भाषा तर इतनी ख्याति पाया कि उसे पढकर बर्जिन यूनीवर्सिटी के सस्कृत के प्राफेसर जमन विद्वान नवरत्नजी से मिलने नवरत्न सरस्वती भवन मे पधारे तथा प्रेम पूवक गुड-मू गफली का आतिथ्य ग्रहण कर गये —

ऐसी एक जीवन्त प्रतिभा थे प गिरिधर शर्मा नवरत्न साहित्य के वे परम वचस्वी वाचस्पति ही थे सन् 1938 ई मे वे निता त प्रज्ञाचक्षु हो गये कि तु उस अवस्था मे भी उनका स्वाध्याय, लेखन, मनन, चि तन कभी न छूटा अपनी प्रज्ञाचक्षु-अवस्था मे ही उ होने शोख सादी की अमर कृत्ति करीभा का हि दी, गुजराती एव सस्कृत भाषा मे रूपा तर किया वे भावात्मक ऐक्य एव सस्कृति के आदान-प्रदान मे साहित्यिक सुविचारो के योगदान को स्वीकार करने वाले सच्चे अर्थों मे मानवतावादी महामानव थे

जून सन् 1944 ई मे अपने ज्येष्ठ पुत्र सुयोग्यतम वाणी वरदायिनी के अन य उपासक प ईश्वरलाल शर्मा रत्नाकर की रुग्णावस्था मे उपचार हेतु उज्जैन पधार, वहा भी उनका अनुसधान काय जारी हो गया उ होने चाणक्यसूत्र की बहुमूल्य कृति खोज निकाली और सूत्रो को कारिकाबद्ध कर दिया इस प्रकार उ होने विपुल साहित्यसजना की, जिसका सरक्षण एव प्रसरण आपभारत का गौरव है

आषाढ़ कृ 3 स 2018 वि (तदनुसार 1 जुलाई 1961 ई ) के दिन ब्राह्ममुहूत म ये महर्षि इहलीला समाप्त कर यशोदेह मे अमर हो गये

झालरापाटन

शांति 'साधिका'

## अंतिम दिन

प्रात के 3 बज चुके थे पिता श्री की नित्य साधना का समय होने को आया कि सर्वोदय के प्रतिष्ठापक संत श्री विनोबा तथा अन्य नेता गोकुल भाई भट्ट, श्री जवाहरलाल जैन आदि मेरे पिता श्री से मिलने के लिये आ पहुंचे

यहाँ पर आपके मेल-मिलाप, वार्तालाप, आपसी विचारों के आदान-प्रदान को लेकर विशुद्ध-स्नेह की पावन गंगा लहरा उठी सम्पूर्ण वातावरण नसर्गिक सुख से भर गया संत विनोबा और मेरे पिता आलिंगन-बद्ध हो गये मानो युगों-युगों के बिछुड़े बान्धवों का पुन मिलन हुआ हो

सन् 47 से पहले की बात है जब संत श्री विनोबा द्वारा चलाये गये भू-दान आन्दोलन को लेकर राजस्थान के सर्वोदयी नेता श्री सिद्धराज ढढढा अपनी पार्टी सहित हमारे घर—नवरत्न सरस्वती भवन, झालरापाटन—पधारे तो सब प्रथम मेरे पिता श्री ने सम्मान सहित (अपने लिए एक इन्च भूमि भी नही रखते हुए) अपने चारो गाँव इस पुनीत यज्ञ के लिए सहर्ष समर्पित कर दिये, यह कहते हुए कि मेरे गाँव के किसान सदैव सुखी रहे

अब अर्थाभाव के कारण हमारे घर की व्यवस्था गड़बड़ा गयी तो मेरी मातु-श्री कुछ चिंतित सी हो चली किन्तु मेरी छोटी बहिन शकुंतला एव सब भाई-बहिनों न आश्वासन दिया—माँ ! आप बिल्कुल भी चिन्ता न करें ! दुनिया के सभी लोग क्या जागीरदार है ? पिता श्री ने अनुकरणीय आदर्श प्रस्तुत किया है

तदुपरान्त सन् 47 मे मेरे छोटे भाई परमेश्वर लाल शर्मा ने नगर परिषद झालरापाटन मे सचिव पद पर काम करना शुरू कर दिया और बड़े भैया ईश्वरलाल रत्नाकर ने जयपुर आकर चाचाजी श्री हीरालाल शास्त्री द्वारा स्थापित 'ज्ञान मंदिर' के अध्यक्ष पद का काय-भार सभाल लिया मेरी छोटी बहिन शकुंतला अध्यापिका हो गयी

मेरे पिता श्री की अद्वितीय राष्ट्रीय साहित्यिक सेवाओ को लेकर तत्कालीन अकादमी-अध्यक्ष श्री जनादन राय नागर ने आपको विद्वद्वृत्ति से सम्मानित किया जो आपको आजीवन प्राप्त होती रही इस वृत्ति को आपने नये-नये साहित्यिक प्रकाशनों को मगवाने तथा अन्य साहित्यिक अभिरुचियो के सवद्धन मे व्यय किया

मेरे पिता महाराज राणा झालवाड नरेश श्री भवानीसिंह देव के परम प्रिय एव माननीय गुरुदेव थे उनका पिताजी पर दृढ विश्वास था अत आप जो कोई काय करते मेरे पिता श्री की राय से ही करते ऐसे अपने परम विश्वस्त गुरुदेव को महाराज राणा ने विज्ञजनो के बीच सम्मान सहित ताजीम दी महाराज राणा ने स्वय अपन हाथो से श्रद्धेय गुरुश्री बहुमूल्य पोशाक धारण करवाई और स्वर्ण कडा पाव मे पहना कर विनम्रतापूवक प्रणाम किया यहाँ पिता श्री का स्नेहपूरित वरद-हस्त उठा और अपने परम प्रिय शिष्य के मस्तक पर फिरने लगा इस प्रकार गुरु शिष्य के अलौकिक स्नेहमय व्यवहार से उपस्थित सज्जन वृन्द आनंदित हो गये

पिता श्री के विषय मे श्री माणिक्यलाल वर्मा ने प्रशसा भरे शब्दो मे कहा था कि नवरत्नजी वास्तव म राजस्थान की राजनीति के आधार स्तम्भ थे पिता श्री ने जीवन भर नतिक मूल्या राष्ट्रीयता और हिन्दी राष्ट्रभाषा के लिये सघष किया यही उनकी राजनीति थी उसी के वे स्तम्भ रहे

मेरे पिता श्री पर झालावाड नरेश महाराज भवानीसिंह का अनन्य विश्वास था, यह मैं एकाधिक बार लिख चुकी हू, अत जब वे अपने रोग निदान के लिए विदेश यात्रा पर जाने लगे तो जहाज मे बठने से पूव बम्बई बन्दरगाह पर अपने परम विश्वस्त गुरुदेव से विनयपूवक बोले—देवा ! मैं तो जा रहा हू, सो अब लौटूगा नही और यह

राजेन्द्र (बाद में महाराज राणा राजेन्द्रसिंह जी 'सुधाकर') आपकी शरण में है, इसे भी आप अपने दोनों बच्चों के समान ही समझना

ऐसा कहने के साथ उन्होंने युवराज से कहा—बेटे ! मैं तो आपका पाप का बाप हूं ये गुरुदेव तुम्हारे धर्म पिता हैं सो जो कोई राज्य-काम या अन्य काम आरम्भ करो तो गुरुदेव की सम्मति लेकर करना

फिर पिता से कहा—गुरुदेव सभालो अपना बच्चा ! नमस्कार गुरुदेव अलविदा भारत ! गुरुदेव अलविदा

पिता श्री ने राजकुमार को हृदय से लगा लिया महाराज श्री की दीर्घायुकामना की और हृदय मजबूत रखने का आग्रह किया कहा—राजेन्द्र ईश्वर और शान्ति की तरह हैं अपने प्राण रहते इन्हें कष्ट नहीं होने दूंगा और न कुमार्गगामी बनने दूंगा

महाराज श्री अपनी आकुल व्याकुल स्थिति में ही जहाज पर चढे और कभी अपने प्रिय गुरुदेव को और कभी अपने एकमात्र प्रिय पुत्र राजेन्द्र को देखते देखते दृष्टि से ओझल हो गये महाराज श्री को गले का कैंसर हो गया था अपने निर्दिष्ट स्थान पर पहुंच भी नहीं पाये कि यात्रा के तीसरे दिन ही स्वर्गवासी हो गये उनका दाह-संस्कार ससम्मान अदन में कर दिया गया

इस अशुभ समाचार से झालावाड में हाहाकार मच गया पिता श्री ने बिलखते राजकुमार को अपनी छाती से लगा लिया आवागमन की रहस्य-लीला को समझाते हुए धैर्य दिया वे कई महीनों तक उनके साथ रहे मैं भी पिता के साथ कोठी पर रहने लगी

महाराज राजेन्द्रसिंह अपने पिता श्री के समान विद्याप्रेमी प्रगतिशील दृष्टिवाले सुकवि थे ये कवियों का आदर करते थे और कवि सम्मेलन तथा मुशायरों में सक्रिय हिस्सा लेते हिन्दी में 'सुधाकर' तथा उर्दू में 'मखमूर' उपनाम से लिखने वाले महाराज राजेन्द्रसिंह ने हिन्दी, ब्रजभाषा तथा उर्दू में सहस्रों रचनायें लिखकर ख्याति अर्जित की कवि सुधाकर भगवान् कृष्ण के अनन्य उपासक थे वे भगवान् कृष्ण की सेवा स्वयं अपने हाथों से करते थे

सन् '43 की बात है हरतालिका तीज के दिन पाटन तथा छावनी में घर-घर में जागरण हो रहा था मेरे पिता श्री कोठी पर ही थे महाराज ने एक नयी कविता बनाकर पिता जी को सुनायी पिता श्री ने सराहना करते हुए कहा—खूब, बहुत

सुंदर भाव पूर्ण रचना है महाराज ! कोई विशेष कमी नही इसमे ! एसा कहने के साथ ही पिता जी ने रचना म आवश्यक सुधार करवा दिया बाद मे गुरु शिष्य मिलकर इस भजन की पक्तियो को देर तक गाते रहे कुछ समय बाद सुधाकर देव नित्य कम से निवृत्त होने के लिए चले गये

मुश्किल से पन्द्रह मिनिट हुए होगे कि वह हादसा हो गया जिससे सारा राज्य और हाडौती का साहित्य जगत् स्तब्ध रह गया 42 वप की अल्पायु मे ही महाराज राजेन्द्रसिह 'सुधाकर' की हृदयगति रुक जाने से मृत्यु हो गयी युवराज हरिश्चन्द्रसिह इस जगत् मे पितृहीन अकेले रह गये पिता श्री ने तरुण महाराज हरिश्चन्द्रसिह को धय दिया लेकिन स्वय इस शोक से छीजन लगे उनकी दुनिया भी निरवलम्भ हो गयी

सन् 58 मे राजस्थान साहित्य अकादमी ने आपका सम्मान करना चाहा और बडे आदर के साथ आमत्रित किया किन्तु आपने अस्वीकार कर दिया सन् '56 मे मेरे अग्रज प ईश्वरलाल शर्मा 'रत्नाकार' का अकाल निधन हो गया था इस शोक ने बाबूजी को जजर कर दिया उनके पास अब कही आने जाने के लिए उत्साह नही रहा था पुत्र की मृत्यु ने उन्ह स्थित प्रज्ञ बना दिया था अब वे अपना अधिकाश समय भगवद्-चिन्तन, लेखन, मनन मे ही व्यतीत करने लगे

पुत्र शोक कितना दाहक, कितना हृदय-विदारक, कितना असह्य होता है यह भुक्त भोगी ही जानता है लेकिन ऐसी अवसाद की घडियो मे भी पिता श्री ने अपने आपको पूर्ण सयत रखा जिस समय मेरे अग्रज की अर्थी उठाई जाने लगी तो बाबूजी ने दोनो हाथ जोडकर प्रणाम किया और गम्भीरतापूवक केवल इतना ही कहा 'बेट ! ईश्वर ! तुम भी मुझे छोडकर जा रहे हो ! ठीक है ! जाओ ! परमात्मा तुम्हारी आत्मा को शान्ति दे परम शान्ति, और फिर मौन हो गये

अपने समाधि स्थल पर अकित करने के लिए उन्होने निम्न कविता लिखी —

अनुचित-सत्ता वशीभूत हो शीश झुकाना ।<br>
कायरता का काम सदा जिसने था माना ॥<br>
रहा सदा स्वाधीन, किया निज मन का चाहा ।<br>
दिया सत्य उपदेश, उच्चतर चरित निबाहा ॥<br>
दुखो से नही डिगा न फूला सुख मे आकर ।<br>
सोता है इस ठौर वही कवि गिरिधर नागर ॥

लेकिन मेरे लिए बाबूजी 'दुख-सुख समाचरेत्' रहने वालो मे थे मैंने उन्हे श्रद्धा अर्पित करते हुए लिखा

पायाँ सूँ हरख नही, खोयाँ ना अकुलाय।
पायाँ, खोयाँ इक समां, सो नर सिद्ध-सुभाय।

पुनश्च—

अपनी 81 वर्ष की जन्म तिथि पर बाबूजी ने अपनी कुलदेवी का अर्चन किया और हाथ जोडकर नमन करते हुए कुछ समय प्रार्थना की थोडे समय बाद आपकी तबियत खराब हो गई आपको भी कैंसर की बीमारी ने आ घेरा था

वृद्धावस्था, पुत्र-शोक की असह्य वेदना, क्षीण काया और कैंसर जैसे रोग के भयकर कष्ट ने एक साथ ही आपको विचलित कर देना चाहा किन्तु आप हर परिस्थिति में अविचलित रहे

जून का महीना बाबूजी के लिये बडा दुखदाई रहा पिता श्री की रुग्णता का समाचार पा कर दा साहब श्री हरिभाऊ उपाध्याय ने आपका सही उपचार और चौबीसो घटे देख भाल करने के लिये प्रख्यात वैद्य श्री किशनलालजी को नियुक्त किया

30 जून को जब मैं अपने स्कूल के सत्रारम्भ पर उपस्थिति देने के लिये जयपुर रवाना होने लगी तो पिता श्री से अनुमति लेने के लिये गई मैंने कहा—बापूजी ! मैं जयपुर जा रही हू कल ही लौट आऊगी इस पर उन्होने स्नेह से मेरे सिर पर हाथ फेरा और अस्फुट वाणी मे बोले जिसे मैं समझ न सकी

चलते समय मेरी मातु श्री ने मुझ से कहा—शान्ता ! क्या राधागोपाल जी (मेरे पति) उपाध्याय जी से कह कर किसी योग्य डाक्टर को अपने साथ नही ला सकेंगे ?

मैंने उत्तर दिया—मा ! आप चिन्ता न करें हम कल ही डाक्टर सा को लेकर आपकी सेवा मे पहुच रहे हैं

दूसरे दिन प्रात 1 जुलाई को 6 बजे मैं जयपुर पहुची मेरे पति मेरी मातु श्री की इच्छानुसार उत्तम डाक्टर के प्रबन्ध के लिये दा सा श्री उपाध्याय जी के पास गये, किन्तु, आपके कुछ कहने के पूर्व ही श्री उपाध्याय जी ने व्याकुल वाणी मे कहा—पाडे साहब ! परम हस नवरत्न जी हम सब को छोड कर चले गये रेडियो पर समाचार प्रसारित हो गये

9 बजे सूचना केन्द्र मे शोक सभा मनाई गई पिता श्री का एक बडा भव्य चित्र लगा हुआ था मैं उसी चित्र के सामने जा खडी हुई इस पर दा साहब ने आकर मुझे कलेजे से लगा लिया और मेरे सिर पर स्नेह से हाथ रखते हुए धैय दिया बोले–बेटी ! तुम इस बात को न भूलो कि तुम इन्हीं परम धीरधर तपस्वी की सुपुत्री हो और मेरे ढलकते हुए आसुओ को पोछ डाला

उसी दिन मैं सपरिवार अपनी शोक–सतप्ता मातु श्री के पास पहुचने के लिए जयपुर से रवाना हो गई

यहाँ इस तपोवन मे शोक–प्रकट करने वाला का ताता बँधा हुआ था सम्पूर्ण वातावरण रूदनमय था

ऐसी अवसाद की घडियो मे झालावाड की राजमाता अपनी गुरुमाता को धय बधाने के लिये आई किन्तु दोनो पति–बिछोह से सतप्त महिलायें नि शब्द एक दूसर को देखती हुई आसुओ से तर-बतर हो गई

1 जुलाई 1961 को प्रात 4 बजे मेरे परम तपस्वी पिता समाधिस्थ हो गये

ऐसे पुण्यवान सिद्ध कवियो के लिये भतृहरि ने ठीक ही कहा है—नास्ति येशा यश काय, जराभरणज भयम्

## ब्रज-भाषा

ज्ञान को भान उग्यो जग मडल
 भारत के जन काहे जगो ना
काहे विलब करो शुचि काल में,
 काह अकम ने दूर भगो ना
काहे तजो नहिं आलस को पुनि,
 कम के मारग काहे पगो ना
काहे करो नहिं कारज नूतन
 काहे स्वदेश के नेह लगो ना

सीरी सिरी पीरी पीरी जोति की सी फीकी नारी,
 मान सुकुमारी ताहि अगना बनावेंगे
रहेंगे विलास मे रचे ही दिन रात सदा,
 बल के विनाश की न बात मन लावेंगे
अचपल शक्तिहीन उदासीन पराधीन,
 अपाहिज मद मूढ सतति बढावेंगे

८

बहावेंगे बालपिता पालेंगे पुरानी रीति,
छोडेंगे न बाँकी चाल ग्रान को निभावेंगे

काहू के चलत बाए काहू के कृपाए चलें,
काहू के सुभाला तेग, वल्लम कटारी है
काहू के तमचा चलें, चलें बन्दूकें काहू की
तोपें चलि के काहू की करें गोलाबारी है
ग्रस्त्र चलें, शस्त्र चलें, चालें चलें नाना देश
भारत है पराधीन वीरता पै धारी है
बातन की बातन मे दुश्मन उडा देंगे
लम्बी चौडी तीखी जीभ चलती हमारी है

दिखावैं जगत् रूप दवें ज्ञान तत्वन को
जा सौं नरनाह ! कौन जन सुख पावे ना ?
उक्तियाँ कविन्दन की मधुर-मधुर भाखैं
सो सो बार पूछे हू बतावें, उकतावें ना
विश्व के महान् मतिमान् विद्वानन की
बानिया सुनावें सरसावें गरवावें ना
ऐसे शात ऐसे साधु ऐसे गुरु पुस्तक है
बन्द हू किये तें जो न ऊन मन लावें ना

कीज सदा श्रम के शुभ काज,
मनोहर ज्ञान सुधा रस पीजै
पीज महावचनामृत, देश की
उन्नति मे अपनो चित दीजै
दीजै सब कर दूर स्वदोपन,
निबलता हि विसजन कीजै
कीजै महापुरुषारथ रत्न जू,
भारत को न कलकित कीजै

—

## जय किसान

जय किसान जय जय किसान
शीलवान
सद्गुण निधान
कहे कुछ भी मूढ लोग
तू साधे पर कर्म योग
शीत ग्रीष्म वर्षा महान्
सहता सब तन पर महान्
जय किसान जय जय किसान

संन्यास कर्मयोगश्च निःश्रेयसकरावुभौ
तयोस्तु कर्मसंन्यासात्कर्मयोगो विशिष्यते

है गीता का गूढ ज्ञान
तू इस पर चलता सुजान
गिरिधर जो जन हैं महान्
करते तेरा कीर्तिगान
जय किसान जय जय किसान

(सरस्वती सितम्बर 1914)

## अन्योक्ति

स्मारक छप्पै
नसर्गिक उद्यान लगाने में चतुराई
माली ने तरु रोप रोप परिपूर्ण बताई
माल बकुल पर किन्तु दया इसने न दिखाई
एक ओर धर दिया कोण में की न सिंचाई
नवरत्न किसे था भान यह हो महान् लहरायगा
कर सौरभमय उद्यान सब सुमन छटा दरसायगा

## आततताइयो के प्रति

इलगिन गिन गिन दे गया हरामी दु ख,
दुरजन कजन ने क्रूरता पसार ली।
एमसन लगा गया सभा तोडने का ताँता
फूलर ने फूलशाही अपनी बघार ली।
एवट्न पाजी ने लाजपत दूर किये
फ्रेजर औ हेयर ने घूम-धाम धार ली।
कहे काल कवि दुष्ट मिंटो ने तो घोटा दम
भारत की जान, जानमार्ले ने मार ली।

## कौमी एकता

जाना नही अच्छा कभी जैनियो के मंदिर मे,
किसी भांति अच्छी नही कृष्ण की उपासना ?
शम्भू का स्मरण किये होना जाना क्या है,
राम नाम लिये से क्या सिद्ध होगा कमना ?
है म्लेच्छ मुसलमान हिंदू बडे काफिर हैं
ऐसी हो परस्पर मे बुरी जहाँ भावना ?
प्रेम न हो आपस का एका फिर क्यो कर हो,
क्यो न भोगे हिंद माता नई-नई यातना ?

## जरा सी सीख लो मौला ! ये अच्छी है ज़ुबा हिन्दी

सुनो ए हिंद के बच्चो तुम्हारी है ज़ुबा हिंदी
तुम्हारा हो यही नारा हमारी है ज़ुबाँ हिंदी
पढ़ो हिंदी लिखो हिंदी करो सब काम हिंदी में
अजब दिलकश तुम्हारा हो अया तर्जे बयाँ हिंदी
मिली है फारसी अरबी मिली है प्राकृतो देशी
भरी आला खयालो से तुम्हारी मेहरबाँ हिंदी

जुबानें शोक से सीखो जहाँ भर की बढे जाओ
मगर है शत यह प-ले बनो तुम राज दाँ हिन्दी
इधर गिरिधर उधर गांधी इधर टंडन उधर काका
लगाते चार सू मिलजुल यही धुन जैंनै माँ हिंदी
हजारो लफ्ज आयेंगे भले आ जायें क्या डर है
पचा लेगी उन्हें हिन्दी कि है जिन्दा जुबाँ हिन्दीं
यहाँ ही क्या वहाँ भी जा खुदा तक से कहा मैंने
जरा सी सीख लो मौला ! ये अच्छी है जुबाँ हिंदी
सुना-सुनकर, उठा-उठकर, हसा-हस कर, बढा बढकर
गले मिल यो कहा हक ने ये अच्छी है जुबाँ हिंदी
ये तेरा हक है कहने का तू हक पर है हकीकत मे
कलन्दर दोस्त ! तेरी ये बडी प्यारी जुबाँ हिन्दी
कलन्दर मुर्शिदे कामिल बडे ही साफगो हो तुम
जुबाँ है हिन्द की हिन्दी पढेगा सब जहा हिन्दी

---

## स्वदेश महिमा

मेरा देश, देश का मैं, देश मेरा जीवन प्राण,
मेरा सनमान मेरे देश की बडाई मे ।।
जियू गा स्वदेश हित, मरूगा स्वदेश काज,
देश के लिए न कभी करूगा बुराई मैं ।।
भीषण भयकर प्रसग मे भी भूल के भी,
भूलू गा न देश हित राम की दुहाई मैं ।।
जब लो रहेगी सास, सवस भी लुटा दू गा,
ईश को भी भुका लू गा देश की भलाई मे ।।
चर्चा जहा देश की हो मेरी जीभ वही खुले,
और नही खुले कही खुदा की खुदाई म ।।
मेरे कान गान सुनै साचे देश भक्तन के
और गान आवे कभी मेरे ना सुनाई मे ।।
मेरे अग रग चढे एक देश प्रेम को ही,
और रग मग हो के बूडे जा तराई मे ।।
मेरो धन, मेरो तन, मेरो मन, मेरो जीवन,
मेरो सब लगें प्रभो ! देश की भलाई मे ।।

# बाल गंगाधर तिलक की मृत्यु पर

अहह वज्र गिरा    गिर ही पड़ा
हृदय आज फटा    फट ही चला।
वह गया द्विजराज    गया    गया

तिलक आज गया    उठ ही गया
भरत भू जननी अब क्या कहे ?
किस प्रकार महा दुःख को सहें ?
हृदय का नरनाथ गया    गया
तिलक आज गया    उठ ही गया

मदन मोहन शोक मना रहे
नयन मोहनदास झुका रहे
सुमति पंडित बाल गया    गया
तिलक आज गया    उठ ही गया

वह स्वराज्य महा पथ दर्शक
प्रभु परायण, नीति पयोनिधि
वह महा मति कृष्ण सखा, महान
तिलक आज गया    उठ ही गया

वह रहस्य प्रकाशक, बुद्धिमान
वह महासुत भारत मात का
वह शिरोमणि मानव जाति का
तिलक आज गया    उठ ही गया

कलम के बल से लड़ता रहा
प्रबल गर्जन भी करता रहा
सुभट केसरि जो न हटा कभी
तिलक आज गया    उठ ही गया

सकल को श्रुति तत्त्व सुझा गया
करम के रण बीच जुझा गया
कठिन भारत के इस काल में
तिलक हाय गया    उठ ही गया

## लोरी

सोजा बेबी सोजा, सोजा चन्दा सोजा
सोजा भया सोजा, सोजा, सोजा सोजा
जल्दी सोना जल्दी जगना, यह सिद्धान्त बनाना अपना
बुद्धिमान, निरोग, गुणाकर, हों तू श्रीयुत विद्या सागर
तेरा मधुर-मधुर मुसकाना, है मेरा अनमोल खजाना
तेरे मुख की सुन्दरता पर, करूं हजारों चाद निछावर
तू मेरी आंखों का तारा, तू मेरे प्राणों का प्यारा
ईश्वर करे चिरायुष तुझ को सुदृढ, धर्मी, विज्ञानी तुम को
देख सके न तुझे कायरता, निशिदिन तुझ में बहे वीरता
तेरे साथ के जो बच्चे हों, सभी एक से एक भले हों
तेरे पूर्वज सुज्ञ हुए हैं, वेद विज्ञ नीतिज्ञ हुई हैं
राजाओं के सुगुरु हुए हैं, जन-मण्डल के पूज्य हुए हैं
तू उनसे भी आगे बढना, विद्या भी पढना
आविष्कार सैकडों करना, जन्मभूमि मा के दुख हरना
करना ऐसे काम मनोहर, गर्व करें भारतवासी नर
जन्मभूमि फूली न समावे, नई नई सुख सम्पति पावे
सोजा बेबी सोजा सोजा चदा सोजा
सोजा भया सोजा, सोजा, सोजा सोजा

(सरस्वती 1913 में प्रकाशित)

## सुख का सिद्ध मन्त्र

सुख के लिए हुआ घर बाहर
गया वृक्ष-बेलो के पास
बन उपवन, गिरि, खेत विहङ्गम
कोई पूर सका नहिं आस

मैं हारा, झुंझलाया मैंने
दी सब सुख की आशा छोड़
गंगाजी के तट जा बैठा
लिया जगत से मुख को मोड़

इतने में कुछ मानव आये
बोला पहला उनमे से
'भूखा हू मैं' — भोज्य दिया तब
जो कुछ वहा बना मुझ से

कहा दूसरे ने—हे भाई
बडी जरूरत पैसे की
पाकिट से देकर कुछ पैसे
शान्ति हो सकी वैसे की

हमदर्दी के लिए तीसरा
दुख का मारा मेरे पास
खूब तपाया खूब सताया
आया, हो अत्यंत उदास

उसकी बातें सुन दिल पिघला
आखो मे जल भर आया
उसे प्रेम के पावन जल से
मैं कुछ शीतल कर पाया

खोज शान्ति की करता करता
चौथा जन आया सुध भूल
तन मन धन से उसके सारे
किये काम मैंने अनुकूल

ज्योंही शांति इन्होंने पाई
त्योंही मेरे सम्मुख भी
दिव्य, मनोहर, रम्य रूप धर
आकर खड़ा हुआ सुख भी

